# मतिकीर्त्ति रचित "दशाश्रुतस्कंध वृत्ति"

—★—

लेखक : श्री अगरचंदजी नाहटा-बीकानेर

जैन-साहित्य में सबसे प्राचीन ग्रंथ 'एकादश अंग सूत्र' है। उसके बाद 'उपांग' 'मूलसूत्र,' 'छेद-सूत्र' 'पयन्नो' आदि को मिलाकर ४५ आगम माने जाते हैं। 'नंदी' और 'पाक्षिक सूत्र' के अनुसार बहुतसे प्राचीन ग्रंथ अब लुप्त हो चुके हैं। और उपर्युक्त ४५ आगमों का वर्गीकरण भी उन दोनों ग्रंथों के बाद का है। उपांगों में पन्नवणा सूत्र' के रचयिता का परंपरागत उल्लेख मिलता है, पर अन्य उपांगों के रचयिताओं के नाम नहीं मिलते। चतुर्दश पूर्वधर, श्रुतकेवलि भद्रबाहु स्वामी ने जिन छेद सूत्रों की रचना की, उनमें पहला 'दशाश्रुत स्कंध,' फिर 'बृहद् कल्प' और 'व्यवहार सूत्र' का नाम मिलता है। इनमें से 'बृहद्कल्प' और 'व्यवहार सूत्र' पर तो बृहद् टीकाएं प्राप्त हैं पर 'दशाश्रुत स्कंध' की कोई बड़ी टीका अब तक जानकारी में नहीं थी। उसकी निर्युक्ति चूर्णि और ब्रह्मर्षि की टीका प्रकाशित हो चुकी है और कुछ टब्बे प्राप्त होते हैं। जैसलमेर भंडारों का अवलोकन करने जब हम प्रथम बार वहां गये, तो खरतरगच्छ के आचार्य शाखा-भंडार के एक फुटकर पत्र में कुछ उद्धरण देते हुए यह वाक्य लिखा मिला "इति दशाश्रुतस्कंधवृत्तौ श्रीगुण-विनयोपाध्यायकृतायाम्"। इस उल्लेख से दशाश्रुत-स्कंध' की एक अज्ञात वृत्ति का पता चला। तदनन्तर महोपाध्याय समयसुन्दरजी के लिखित व संग्रहीत 'कथा कोष की एक प्रति के मध्यपत्र में एक विस्तृत उद्धरण देते हुए "इति श्रीदशाश्रुतस्कंधवृत्तौ श्री मतिकीर्तिकृतायाम् षष्ट दशा विवरणे" उल्लेख मिलने से यह निश्चित हो गया कि गुणविनय के शिष्य ही मतिकीर्ति थे. इस लिए इन दोनों गुरु-शिष्यों में से किसी के एक ने अवश्य ही 'दशाश्रुतस्कंधवृत्ति' की रचना की है; पर इसकी पूरी प्रति का कहीं पता नहीं चला।

संवत् १९९३ में जैनशास्त्रमाला, लुधियाना के प्रथमरत्न के रूप में 'दशाश्रुतस्कंधसूत्र' संस्कृतच्छाया पदार्थान्वय गणपति-गुण-प्रकाशिका हिन्दी-भाषा-टीका स्थानकवासी उपाध्याय आत्मारामजी रचित, के साथ प्रकाशित हुआ। उसकी भूमिका में ग्रन्थकर्ता का निर्णय करते हुए वृत्तिकार मतिकीर्ति का अभिमत उद्धृत किया गया, अवलोकन में आया। श्रीमान मतिकीर्ति विरचित संस्कृत टीका भी विद्यमान है और उसके उद्धरण भी प्राप्त होने से इस टीका की प्रति उन्हें प्राप्त है, निश्चित हो गया। इससे बड़ी प्रसन्नता हुई कि आखिर इस टीका की एक प्रति का पता तो मिला। मैंने उसका विशेष परिचय प्राप्त करने के लिए श्री आत्मारामजी को पत्र दिया कि उसकी प्रति किसके पास व कहां है और वृत्तिकार की प्रशस्ति आदि विशेष परिचय मुझे भिजवावें; पर उनके लिखवाया हुआ उत्तर मिला कि प्रति अभी किस भंडार में है, ठीक से मालूम नहीं। यद्यपि मुझे यह उत्तर संतोषप्रद नहीं लगा, क्योंकि जो अपनी स्मृति के लिए काफी प्रसिद्ध हैं, वे थोड़े वर्षों में ही जिस प्रति का उन्होंने उपयोग किया है, उसका पता भी भूल गये हों। खैर, मैंने अपना प्रयत्न जारी रखा, बीच-बीच में पत्र देता रहा और अन्त में मुझे यह पता लग ही गया कि इसकी प्रति "जैनशास्त्रमाला कार्यालय" के संग्रह में ही है। पत्रव्यवहार से उसे देखने या प्राप्त करने की सुविधा प्राप्त न होते देख गत वर्ष जब मैं विश्वेश्वरानंद वैदिक शोध-संस्थान, साधु आश्रम (होशियारपुर, पंजाब) के हस्तलिखित संग्रहालय को देख वहां के जैन-ग्रन्थों की सूची को संशोधित करने के लिए आमंत्रित किया गया तो वहां का काम निपटाकर लौटते समय लुधियाना ठहर गया। इससे पूर्व पूज्य आत्मारामजी के सुशिष्य ज्ञान मुनिजी स्थानकवासी

साधु सम्मेलन में सम्मिलित होने बीकानेर व भीनासर पधारे थे, तो उनसे काफी अच्छा सबध हो गया था, अत लुधियाने के जैनस्थानक में ठहरकर उनसे मिला और कहा कि मतिकीर्ति रचित 'दशाश्रुतस्कधवृत्ति' की प्रति को देखने के लिए ही मैं यहा आया हूँ अत किसी भी प्रकार हो वे मुझे उक्त प्रति को देखने का सुयोग प्रदान करें। आपने भी बडे सौजन्य के साथ शास्त्रमाला कार्यालय में जाकर प्रति को ढूढकर ला दी। मैंने बहुत प्रयत्न किया कि किसी भी तरह प्रति को साथ लाकर नकल की व्यवस्था कर सकू पर प्रति बाहर देने की अनिच्छा ज्ञात होने पर उसका आवश्यक आदि-अत का अश नोट करके मुझे लौटना पड़ा। पाठकों की जानकारी के लिए वह नीचे दिया जा रहा है—

आदि

श्रीजिनकुशलसूरिगुरुभ्यो नम ।
प्रणम्य रम्या महिमा दधान
वीर शिवश्रीवरणाद्वरिष्ठ ।
वाग्देवता वाग्विमलत्वहेतु
निवेश्य चित्ते विदधामि रम्या ॥१॥

वृत्ति सुबोधा विविधागमेभ्यो
लब्ध्वा रहस्य गुरुसेवनाच्च ।
स्वस्यापरस्यापि च सस्मृते कृते
दशाश्रुतस्कधसुबधबधुराम् ॥२॥

इह रागद्वेषाद्यभिभूतेन ससारिकेणाविपन्नशरीरमान सिकदु खोपनिपातपीडितेन तदपनोदाय हेयोपादेयपदार्थ परिज्ञाने यत्न आस्थेय सत्वविशिष्टविवेकप्रतिपत्तिमन्तरेण न भवति विशिष्टश्च विवेकेन प्राप्ता शेषातिशयकलापाप्तो-पदशगृते आप्तश्च रागद्वेषमोहादिदोषाणामात्यतिकप्रक्षयात् स चात्यतिक ।

अत— इति श्रीजयसोममहोपाध्यायशिष्यश्रीगुणविनय-महोपाध्यायतच्छिष्यश्रीमतिकीर्त्तिगणिविरचित श्रीदशाश्रुत स्कधविवरणे दशमदशा विवरणत समाप्तेति भद्र मगल भगवान् वीरः श्री मगल

प्रशस्ति—

मुनिशवधिरगशशहरमितवर्षे विक्रमाव्दभूमर्तु
श्रीमत्खरतरगच्छ श्रीमज्जिनराजसूरिवर ॥१॥
विजयिनि विजितानेकद्वन्द्वकुमदवादिवादसदोहे।
सूरि श्रीमज्जिनसिंहपट्टपूर्वाद्रिमार्तंडे ॥२॥ युग्मम्

आसच्छ्रीक्षेमशाखासु सुधातुल्यफलोपमा ।
अभिषेकपदप्रौढा क्षेमराजायतीश्वरा ॥३॥

श्रीभारतीप्रतिमसन्मतिसद्विचारा
शास्त्रार्थसार्थवरनीरधिलब्धपारा ॥
प्रापु प्रबोधपदवीमपि यद्विनेया
श्रीपाठकानिपुणवादिभिरप्य जेया ॥४॥

शिवसुदरनामान कनकाह्वाश्च सत्तमा ।
यन्मुखाभोजमासाद्य कमला मुमुदेतराम् ॥५॥ युग्मम्

साधव्या वाचनामव्या अशोभत शुभोदया ।
श्रीदयातिलकाश्चात्र वैराग्यरससागरा ॥६॥

प्रमोदमाणिक्यगणिप्रधाना
शिष्या पुनर्वाचकताभिधाना ।
राजति तेषा करणावधाना-
स्तच्छिष्यदक्षा विदितार्थनामा ॥७॥

माधुर्यसारैर्वचनप्रकारैर्जिग्यु सुराचार्यमपीहतारै ।
जयति ते श्रीजयसोमशिष्या सुपाठका सद्गुरवो गरिष्ठा ॥८॥

नानाशास्त्रविचित्ररत्ननिचय प्रख्यातकीर्त्युच्चया ।
सिद्धातोदधिगाहनैकरसिका श्रीपाठका सत्तमा ॥

तेषा प्रसादेन मयापि दृष्ट्वा
स्वबोधवृद्धयर्पितितार्थसारा ।
दशाश्रुतस्कधविवृत्तिश्रेष्ठा
प्रगथ शोध्या च सुधर्मयीय ॥१०॥

प्रमादादौत्सुक्यात् क्वचिदनवबोधेन यदि वा।
ममैतस्याम् वृत्तौ सहृदयजना कोमलमहे ।
अवश्य चेत्किचिद्भवति भवतामजलिरय ।
प्रसाद कृत्वा तत्प्रगुणमनिभि शोध्यमखिल ॥११॥

यत —
गच्छत स्खलन क्वापि भवत्येव प्रमादत
हसति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जना ॥१॥

लेखन प्रशस्ति— सवत् १७१८ वर्षे, ज्येष्ठसुदी पच म्यां कर्मवाट्याम् गुरुपुष्ययोगे श्रीमत्खरतरगच्छ

युगप्रधानभट्टारकश्रीमज्जिनधर्मसूरीश्वराणां पट्टिप्रभाट-क्षमासागरक्षमाकल्लनादिशिष्यवाचनार्थम् उपाध्याय-श्रीमतिकीर्तिगणिभिर्विरचिता श्रीदशाश्रुतस्कंधटीकाया प्रतिरेषा। शिष्यउपाध्याय श्रीसुमतिसिंधुरगणिभि शिष्यवाचनाचार्यवनकुमारगणिशिष्यतनयनप्रमादगणि प लब्धिविलास प० कीर्तिविलासादिप्रशिष्या गणपरिकरः श्रीलवणसरसि प्रदत्ता॥ आपुण्यदत्ता वाच्यमाना चिरं नंदतात्। श्रीजिनकुशलसूरिरस्तु सुखाय नित्यदा। श्रीरस्तु कल्याण मस्तु। १८००० पोथी कलेजीवु दीनी छे। लिखित प्रोहित श्रीकृष्णः।

प्रस्तुत प्रति २८१ पत्रों की है। प्रत्येक पृष्ठ में १९ पंक्तियां और प्रति पंक्ति में लगभग ६० अक्षर हैं। स्थानकवासी आचार्य श्री पूज्य आत्मारामजी की स्मृति एवं वचनानुसार बीच का एक पत्ता कम है। इसकी प्रतिलिपि कराने का प्रयत्न चालू है। न मालूम ऐसे कितने महत्वपूर्ण ग्रंथ इधर-उधर के पुस्तक भंडारों में अज्ञात अवस्था में पड़े होंगे। जिन ग्रंथों की अधिक प्रतिलिपियां नहीं हो पाई और केवल एक प्रति ही सौभाग्यवश कहीं कहीं अब तक सुरक्षित है, उन ग्रंथों की सुरक्षार्थ उनकी कई प्रतिलिपियां करवाई जाकर कई भंडारों में रखी जानी चाहिए और यथा-संभव उनको प्रकाशित करने का प्रयत्न भी शीघ्र होना चाहिए।

जैन-आगमों को पंचांगी सहित और अन्य महत्वपूर्ण ग्रंथों को भी प्रकाशित करने का सबसे अधिक व महत्वपूर्ण प्रयत्न 'श्रीआगमोदय समिति' और 'देवचंद लालभाई जैन पुस्तकोद्धार फंड' ने किया है। बीच में कुछ शिथिलता आ गई थी, पर अब सुयोग्य संचालकों ने पुनः विद्वानों से संपादित करवाके आगमादि ग्रंथों का प्रकाशन चालू किया है, आशा है इस वृत्ति को भी वे शीघ्र ही प्रकाश में लाकर जैन-साहित्य की महान् सेवा करेंगे।

प्रस्तुत 'दशाश्रुतस्कंध वृत्ति' के रचयिता मतिकीर्ति की गुरुपरंपरा एक विद्वत् परंपरा रही है। उनके गुरु महोपाध्याय गुणविनय महान् विद्वान् कवि एवं टीकाकार थे, जिनका परिचय 'शोध-पत्रिका' भाग ८ अंक २ में प्रकाशित कर चुका हूँ। १२ संस्कृत-प्राकृत काव्यस्तोत्र एवं धर्मग्रंथों की संस्कृत टीकाएँ, ८ ग्रंथों की भाषा टीकाएं, १५ रास चौपाई आदि राजस्थानी काव्य, ५ खण्डनात्मक विशिष्ट ग्रंथ एवं एक १२,००० श्लोक का शास्त्रपाठों का हुंडिका नामक संग्रह-ग्रंथ आदि रचनाएँ आपकी महान् विद्वत्ता का परिचय देती हैं। गुणविनयजी के गुरु मतिकीर्ति के दादा गुरु – महोपाध्याय जयसोम भी बहुत बड़े आगमज्ञ और कवि थे। उनके रचित प्राकृत-संस्कृत एवं राजस्थानी गद्य-पद्यमय ११ ग्रंथों की सूची भी अपने उक्त लेख में दे चुका हूँ। अपने दादागुरु और गुरु की भांति मतिकीर्ति भी बहुत अच्छे विद्वान् आगमज्ञ और कवि थे। संवत् १६७४ से १६९७ तक में रचित आपकी ११ रचनाएँ प्राप्त हैं। इससे पूर्व भी अपने गुरुश्री को व आगमग्रंथों के निर्माण एवं संशोधन आदि में सहायता देते रहे हैं। जैसलमेर के थाहरूशाह के भण्डार में निशीथ विशेष-चूर्णि (पत्र ५११) और 'स्थानांगवृत्ति' की प्रति का उपाध्याय गुणविनयजीने संशोधन किया था, उसमें मतिकीर्ति के सहायक होने का उल्लेख किया गया है।

'संवत् १६७१ जैसलमेरदुर्गे श्रीजयसोममहोपाध्यायानां शिष्यश्रीगुणविनयोपाध्यायैः शोधितम् स्वशिष्य प मतिकीर्तिकृतसहायैर्निशीथचूर्णि द्वितीयखंड।"

संवत् १६७३ सांगानेर में गुणविनयजीने 'प्रश्नोत्तरमालिका' अपरे नाम 'पार्श्वचन्द्रमतदलनचउपई' ग्रंथ बनाया, उसमें भी मतिकीर्तिकी सहायताका उल्लेख इस प्रकार किया मिलता है —

इति क्षेमशाखायां क्षेमराजमहोपाध्यायशिष्यवाचनाचार्यप्रमोदमाणिक्यगणिशिष्यजयसोममहोपाध्यायशिष्यश्रीगुणविनयोपाध्यायैः प मतिकीर्त्तिगणिकृतयुक्तिघटनासहायैः सांगानेरनगरे विक्रमतो गुणमुनि-रस-शशिवर्षे श्रीसंघाग्रहात् कृतचतुर्मासैर्भव्यशास्त्रकुसुमवाटिकात समुचितवचनकुसुमान्युच्चित्य ग्रथिता प्रश्नोत्तरमालिका स्वबुद्धिगुणेन प्रीयताम् स्वकण्ठदलेऽलंकरणाय श्रेयस्तु कल्याणमस्तु।"

मतिकीर्तिजी रचित अन्य ग्रंथों का प्रचार भी 'दशाश्रुत स्कंधवृत्ति' की भांति विशेष नहीं हो पाया।

इसलिए उनके अन्य कई ग्रंथों की भी एक दो प्रतिया ही प्राप्त हैं। एक रास तो अभी अधूरा ही मिला है, प्राप्त रचनाओं की नामावली इस प्रकार है—

१ अघटकुमार चौपाई पद्य २७२, सवत् १६७४ आगरे में रचित।

२ प्रश्नोत्तरशास्त्र– इसका अपरनाम 'निर्युक्ति स्थापन' भी मिलता है। सवत १६७६ में इसकी रचना विद्वद् लावण्यकीर्ति के आग्रहसे की गई। इस ग्रंथ का परिमाण १२३१ श्लोकों का है। इससे उनके आगमिक ज्ञान का अच्छा परिचय मिलता है। बीकानेर के भडारों में इसकी दो प्रतिया प्राप्त हैं।

३ साधु लखमसी के २१ प्रश्नों का उत्तर—

यह राजस्थानी गद्य में प्रश्नों के उत्तर रूप में, लिखा गया है इसका परिमाण १५५३ श्लोकों का है। इसमें भी आगमादि ग्रथो के प्रचुर प्रमाण देकर प्रश्नों का उत्तर दिया गया है। २६ पत्र की एक मात्र प्रति बीकानेर के 'महिमा भक्ति ज्ञानभडार' में उनकी स्वलिखित है। आदिअत इस प्रकार है—

'पार्श्वं प्रणम्य शिरसा श्रीमज्जिनराजसूरिराजाना-मादेशान् मतिकीर्ति लिखति प्रश्नोत्तराणि रयात्।

गद्य–तथा तुम्ह पूछयऊ जे समोसरण माहि जानु प्रमाण फूल री देवता वृष्टि करै, तिया ऊपरीं साधु साध्वी बइसइ किंवा न बइसइ। परषदा बारह ई समोशरण माहि बइसतो कहीं छइ तिणई साधु साध्वी फूला ऊपरि बइसइ किंवा न बइसइ।

तत्रार्थे–गुरु परंपरायइ शास्त्र रइ अनुसारइ विणि जाणियइ छइ साधु साध्वी फूला ऊपर बैसइ। जिणि कारणि साधु साध्वी आ बाधा टालिबा भणि सचित्त वनस्पति पृथ्वी, अपकायादिक एकेन्द्रीय जीव नई फरसइ, नइ उपरि बइसइ नइ अनइ जड तिया जीवा नइ आ बाधा न ऊपजइ, तऊ तिया नइ फरसइ। तिया ऊपरि बइसइ। जिम वर्तमान कालइ अचित्त धरतीइ अन्तरित सचित्त धरती पाणि ऊपरि सहुको साधु-साध्वी बइसइ सुवइ छइ तिम समोशरण माहि जिणि भगवत रइ अतशय करि तिया फूलारा जीवा नइ आबाधा निबाधा काइ नइ उपजइ, विशेषइ विकसित हुवइ, ते भणि पइसइ। जियइ कारणि प्रवचनसारोद्धार वृत्ति माहि कह्यं। अन्त—

इति साधु लखमसीकृत प्रश्नानामेकविंशत्युत्तराणि भट्टारकश्रीजिनराजसूरिराजादेशमासाद्य श्रीजयसोममहोपाध्यायशिष्य श्रीगुणविनय तच्छिष्य शिष्याणु मतिकीर्ति गणिभी (भि) स्वपरोपकारहेतवे श्रीजिनागमात् समुद्धृत्य लिखितानि। सपदें भवतु वाचक-श्रोतृणा ॥ श्री ॥

(४) गुणकित्व षोडशिका– इसकी एक मात्र प्रति जयपुर के 'खरतरगच्छीय-भडार' में है। गद्य सस्कृत में है। विषय व्याकरण का है।

(५) धमबुद्धि चौपई— सवत् १६९७ में राजनगर मे इसकी रचना हुई।

(६) लोलितांग रास—इसकी एक मात्र अपूर्ण प्रति हमारे सग्रह में है। अन्त के पत्रे न मिलने से रचना काल व स्थान का पता नहीं चल सका।

(७) लुम्पक मतोत्थापक गीत—गा० ६१ हमारे सग्रह में है।

(८) सम्यक्त्व कुलक बालावबोध— इसकी एक प्रति बीकानेर के 'महरचद-भडार' में और दूसरी मुनि कीर्तिसागरजी के पास देखने में आई है।

(९) पचकल्याणक स्तव गा १३ प्राकृत का अर्थ- इसकी प्रति थाहरुसाहि-भडार, जैसलमेर में प्राप्त है।

हमारे सग्रह में 'उत्तराध्ययन वृत्ति' के १२ पत्रों की अपूर्ण प्रति है। यह वृत्ति मतिकीर्ति या उनके शिष्य रचित है, पर पूरी प्रति अभी तक कहीं ज्ञात नहीं हुई। मतिकीर्ति के शिष्य सुमतिसिंधुर थे, उनकी परंपरा १९वीं शताब्दी तक चलता रही है।

'दशाश्रुत स्कध' सूत्र पर ब्रह्मर्षि की टीका बहुत ही सक्षिप्त है, उसका परिमाण ५१५० है जब कि मति कीर्त्ति की टीका की प्रति १८००० श्लोको में परिमित की है। अत इसका प्रकाशन बहुत ही आवश्यक है। प्राप्त प्रति में आचाय आत्मारामजी के कथनानुसार टीका का एक पत्र कम है, उसकी पूर्ति के लिए एव वैसे भी सशोधन के लिए कोइ अन्य प्रति कहीं मिल जाय तो बहुत ही अच्छा हो। कई भडारों में 'दशाश्रुत स्कध' की टीकाओं की प्रतिया वृत्तिकार के नामनिर्देश के बिना की मिलती है। उन प्रतियों की भी जाँच की जानी चाहिए।

# मतिकीर्त्ति रचित चैत्यवंदन-गुरुवन्दन-प्रत्याख्यान भाष्य बालावबोध

अंतः- हिवइ प्रधानफल कहइ छइ । पच्चक्खाणमिणं कहतां पचखाण एह सेविऊणं कहतां सेवी आचरी नइ भावेण कहतां मनरइ परिमाणइ जिणउद्दिट्ठ कहतां तीर्थंकरे उपदिश्यउ । पत्ता कहतां पहुता । अणंत सत्ता कहतां अनंता जीव । सासयसुक्ख कहतां सासता सुख प्रतइ अणाबाह कहतां जीया सुखी रइ विपइ पीडा कांइ नहीं एहवो प्रतइ ॥५७॥

प्रशस्ति —

श्रीजेसलमेरौ मेरोरिव वसुविलाससारपुरे ।
श्रीपार्श्वनाथचरणांबुजभजनाकारि नरनिकरे ॥१॥

राज्य शासति वासवप्रतिनिधितेजो जयश्रीभर्त्तः
शोभाकारि सुपर्वभिः सुरभिताभाक् पुंडरीकेण च ।
विस्मयद्भुतभूतिभूतिभवनैः कल्याण भूमीपतौ ॥
येनेदं समयं शुभे समुदये दामोदर्यदं महत् ॥२॥

विक्रान्तो मुंनिमुंनिरसशशि
शरदि विचारसारभाष्याणाम् ।
पूर्वाचार्यकृतानां मद्धृत्यादि घटितानाम् ॥३॥

अवबोधो बालानामपि भवति यतस्तदर्थवीक्षात ।
त्रिदधे पुण्यश्रीभरसाहस्थिरपालवचनेन ॥४॥

प्रतय. सिद्धान्तानां स्वद्रव्यव्ययेन येन सुनयेन ।
बहुभ्यो लेख्यत तथा द्वारि विहारः समुद्दधे ॥५॥

श्रीचिन्तामणिपार्श्वनाथप्रभोः प्रतिष्ठापि तस्य निजवित्तैः ।
सार्धर्म्मिकर दत्ते छद्रव पत्तनवरेऽकारि ॥६॥

श्रीजिनराजगुरुभ्य खरतरगच्छे विवेकललितेन ।
कलिकालेपि हि चित्त विरराम नगस्य धममति ॥७॥

श्रुतानानर्घानां विपुलकरी विशुद्धय निजमत्या ।
रचनार्थानां भक्तिः श्रुतस्य कृता यतः शिवदा ॥८॥
सप्तभिः कुलकम् ॥

श्रीजिनराजगुरूणां राज्ये प्राज्ये महद्भिरभिरूपैः ।
यत्राचार्या श्रीजिनसागर नाम्ना गुणैर्वर्या ॥९॥

श्रीक्षेमशाखागुविशारदशाखय श्रीक्षेमराजा किल पाठा प्रभुः
वागीशभुरयातदतु प्रमोदामाणिक्य
चद्रा समभवंति प्रकला ॥१०॥

तेषां पट्टे पाठकश्रीप्रधान प्रतापाश्च जज्ञिरे विशमुख्याः
नोयत्मात्म्यं वर्तमानं समानंदशास्त्रार्थानां
विद्भिराविचारे ॥११॥

श्रीजयसोमागुरवो स्वमाधुर्येण धुर्यतामासाः
वक्तृणां सकलानां वक्ता यदुर्लभो लक्ष्ये ॥१२॥

पाठका गुणविनयानां तच्छिष्याणां विनयविदुरेण ।
मतिकीर्त्तिना नगणितो येनायासस्तदीय कृतौ ॥१३॥

एतद्वाचन मनुदिन पभारयतो विशिष्य लोकानां ।
पर्वसु सर्व विधान विधातु कुर्वन्तु शिष्ट जनाः ॥१४॥

॥ प्र० २००० शुभ भवतु ॥

पाठकाभ्यतृणामनुदिनं सुदिन संपादित दिताभरं ॥

१ श्रीजिनराजसूरिविजयराज्ये श्रीक्षेमशाखाया श्री-जयसोममहोपाध्यायशिष्यश्रीगुणविनयमहोपाध्यायशिष्य-पंडितमतिकीर्त्तिगणिना कृत्यनुसारतो विलिखितोय चैत्य-वंदन (गुरुवंदन भाष्य) बालावबोध साहमणशालीगोत्रीय-थिरपालकृताग्रहेण श्रीर्भूयात् ॥

[ पत्र २७ से ३२ खडियालगुरुभंडारस्थप्रतिसे ]



# महोपाध्याय समयसुन्दर रचित कथा-कोष

लेखक : श्री भँवरलालजी नाहटा

कथा-कहानी मानव को अत्यंत प्रिय है। बच्चे से लेकर वृद्ध तक सभी कथाओं के सुनने व कहने में रस लेते हैं, यद्यपि उनकी वय, रुचि व बुद्धि के अनुसार ही कथा-कहानियों मेंसे कोई किसी कहानी मे रस लेता है, तो दूसरों को उसमे भिन्न प्रकार की कहानियाँ रोचक लगती हैं। मनोरंजन के साथ-साथ उनके द्वारा जीवन-निर्माण भी होता है। विधि-निषेध के उपदेशों द्वारा मनुष्य उतना जल्दी प्रभावित नहीं होता, जितना कि उन वाक्यों के समर्थन में या उनके दृष्टान्त रूप में कही गई कथाओं द्वारा, इसीलिए मानव के नैतिक विकास और धार्मिक प्रेरणा के लिए जैन धर्मप्रचारकोंने भी कथा कहानियों का बहुत विपुल परिमाण में अपनाया। इनमें बहुत सी पौराणिक और लोक कथाए होने के साथ कुछ ऐतिहासिक और कल्पित कथाए भी हैं। बहुत सी छोटी-छोटी कथाएँ किसी संग्रह ग्रंथ में एकत्र कर दी गई हैं, कुछ छोटी-बड़ी कथाओं को लेकर स्वतंत्र रचनाएँ गद्य एवं पद्य में प्राकृत, संस्कृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी, गुजराती, कन्नड़, तामिल आदि भाषाओं में अनेकों ग्रंथ रचे गये। बहुत से ग्रंथों की टीकाओं मे सैकड़ों दृष्टांत व कथाएँ लिखी गई हैं। इस प्रकार एक बहुत विशाल साहित्य कथाओं से संबंधित है, अत उनका एक कोष तैयार किया जाना बहुत ही आवश्यक है। पौराणिक कथाकोष और चरित्रकोष आदि ग्रंथों की भांति 'जैन-कथाकोष' शीघ्र ही तैयार कर प्रकाशित किया जाना चाहिए, इससे कौनसी कथा कितन प्राचीन काल से किस रूप में चली आ रही है। समय-समय पर उसमें परिवर्तन-परिवर्धन किन-किन के द्वारा किस प्रकार होता रहा और एक-एक कथा के संबंध में कितने ग्रंथ रचे गये, इन सब बातों की जानकारी हो जाने से जैन-साहित्य का महत्व भली-भाँति प्रकाश में आयेगा। अनेकों लोक-कथाओं का मूलरूप और उनकी प्राचीनता का पता चलेगा, इससे भारत के ही नहीं, विश्व के लोककथा-साहित्य के अनुसंधान में बहुत ही महत्वपूर्ण कार्य होगा।

जैन-आगमों में से कुछ ग्रंथ तो कथा व जीवन चरित्र प्रधान है ही, पर अन्य आगमों में भी प्रसंग-प्रसंग पर कई दृष्टांत व कथाएँ मिलती हैं, उनकी निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि और टीकाओं में तो बहुत बड़ी कथा सामग्री है। फिर स्वतंत्र कथा काव्य और गद्य में बड़े-बड़े ग्रंथ भी रचे गये। दसवीं शताब्दी से तो इन कथा ग्रंथों का निर्माण निरंतर और बहुत अधिक रूप में होता रहा है। प्राचीन कथा-ग्रंथों में 'तरंगवती', 'पउमचरियम्,' 'वसुदेवहिंडी,' 'समराइच्चकहा,' 'कुवलयमाला,' 'वरांगचरित्र' 'त्रिषष्ठि-शलाका' या 'चउपन्न महापुरुष चरियम्' आदि उल्लेखनीय हैं। १०वीं शताब्दी से 'कथाकोष' नामक संग्रह-ग्रंथ मिलने प्रारंभ होते हैं। दि० हरिषेण का कथाकोष और श्वे० जिनेश्वर सूरि, देवभद्रसूरि के कथाकोष प्रकाशित हो चुके हैं। 'कथारत्नकोष', 'कथामहोदधि', 'कथारत्नाकर', 'कथारत्नसागर', 'कथावली', 'कथासंग्रह', आदि अनेक कथाओं के संग्रह ग्रंथ प्राप्त होते हैं, जिनमें से कुछ प्रकाशित भी हुए हैं। पर, अप्रकाशित ग्रंथों की संख्या बहुत अधिक है, जिनमें से कई ग्रंथ बहुत ही महत्वपूर्ण है।

करीब १०-१२ वर्ष पूर्व पूज्य बुद्धिमुनिजी का चतुर्मास सूरत में हुआ था, तो 'देवचन्द लालभाई जैन पुस्तकोद्धार फंड' के संग्रह में महोपाध्याय समयसुन्दर रचित 'कथाकोष' की ५५० फुलस्केप पृष्ठों की कॉपी उनके देखने में आई। उन्होंने मुझे उसके मंगलाचरण श्लोक आदि के उद्धरण भेजते हुए अंतिम प्रशस्ति उसमें न होने से ग्रंथको अपूर्ण समझ उसकी

अन्य प्रति खोजने के लिए प्रेरित किया था। संयोगवश उसके कुछ वर्षों बाद ही पूज्य स्व० जिनऋद्धिसूरिजी के संग्रह में उसकी एक प्रति उपलब्ध हुई, जिसे मुझे श्री गुलाबमुनिजीने भिजवाने की कृपा की। अंतिम प्रशस्ति इस प्रति में भी नहीं है, पर अन्त के पत्रों में कथाओं की सूची दी हुई है, अतः यह प्रति पूर्ण ही है। 'दे० ला० पु० फ०' की प्रतिलिपि कहां तक की है? यह तो उसका अंतिम अंश बुद्धिमुनिजीने नहीं भेजा इस लिए ज्ञात न हो सका। इसके बाद मैंने सूरतकी उक्त प्रतिलिपि के लिए पत्र लिखा व खोज करवाई, पर उसका पता नहीं चला। संभव है वह प्रेस-कॉपी यहीं इधर-उधर रख दी गई हो, पर यह ग्रंथ अवश्य ही प्रकाशन योग्य है, इसलिए उसका संक्षिप्त परिचय यहां प्रकाशित किया जा रहा है। अब जब कि उसकी दूसरी प्रति भी प्राप्त हो गई है, तो प्रेस-कॉपी की अशुद्धियां व अपूर्णता को दूर करने में कोई कठिनाई नहीं है; अतः 'दे० ला० पु० फ०' के संचालकों का ध्यान इसे शीघ्र ही प्रकाशित करने की ओर आकर्षित किया जाता है। खोज करने पर इसकी और भी प्रतियां मिलनी संभव है, यदि किसी प्रतिमें अंतिम प्रशस्ति मिल जाए, तो और भी अच्छा हो। महो० समयसुन्दरजी १७वीं शताब्दी के महान् कवि एवं विद्वान् थे, उनकी ५६३ लघु रचनाएं हमने हाल ही में 'समयसुंदर-कृति-कुसुमाञ्जलि' के नामसे प्रकाशित की है। इस ग्रन्थमें १०० पृष्ठों में कविवर के जीवन और साहित्य का परिचय दिया गया है। उनके प्रत्येक ग्रंथ में प्रशस्ति मिलती है, तो 'कथा-कोष' जैसे बड़े ग्रंथ की प्रशस्ति भी अवश्य मिलनी चाहिए, जिससे यह ग्रंथ किस संवत् में व कहां रचा गया? इत्यादि बातों की जानकारी प्राप्त हो सके।

प्रस्तुत 'कथाकोष' में १७५ कथाएं हैं। उनकी सूची आगे दी जाएगी। इस ग्रंथ का परिमाण करीब ५८०० श्लोकों का है। कथाएं संस्कृत और प्राकृत, गद्य और पद्य में हैं। कुछ बहुत छोटी और कुछ मध्यम-परिमाण की हैं। विषय की विविधता है। अनेकों प्राचीन ग्रंथों एवं मौखिकरूप से भी प्राप्त कथाओं का यह बहुत अच्छा संग्रह किया गया है। कुछ कथाएँ ऐतिहासिक व्यक्तियों से संबंधित है, कुछ पौराणिक और कुछ लोक-कथाएं हैं। मंगलाचरण पद्य इस प्रकार है:—

आदि—

"श्रीगौतमगुरु नत्वा, कृत्वा शास्त्रनिरीक्षणम्।
कथाकोश करोत्येवं, गणि **समयसुंदरः** ॥१॥
मनुष्य लाभे दश दृष्टांतानाह—
चुल्लग पासग धन्ने, जूए रयणे अ सुमिण चक्के अ।
चम्म-जुगे-परमाणू, दस दिट्ठता मणु अल भे ॥१॥"

यहां एक आवश्यक स्पष्टीकरण करना भी जरूरी है कि **कविवर समयसुंदर** बहुत ही अध्ययनशील थे। विविध ग्रंथों के स्वाध्याय करते समय वे आवश्यक नोट्स एवं नकल भी करते रहते थे। इसी तरह विविध ग्रंथों में पाये जानेवाले कथानकों का विशाल संग्रह उन्होंने किया था। हमें प्रस्तुत 'कथाकोष' से भिन्न **समयसुन्दरजी** की संगृहीत, संशोधित एवं लिखित दो और भी प्रतियां मिली हैं जिनमें से एक महान् कलाप्रेमी व संग्राहक स्व० पूर्णचंदजी नाहर, कलकत्ता के संग्रह में है। ५२ पत्रों की कथाकोष की इस प्रति में कविवर ने शांतिसूरि रचित 'पृथ्वीचंद चरित्र', 'कुमारपाल चरित्र', 'महानिशीथ', जिनकीर्तिसूरि रचित 'चंपककथा' सोमधर्म रचित 'उपदेशसप्तति', सौभाग्यनंदीसूरि रचित 'मौन एकादशी कथा', 'चतुर्विंशति उपदेश' आदि ग्रंथों की कुछ कथाओं के संग्रह के साथ-साथ 'वीरवस्त्रार्थे सोमदेव कथा', समयसुन्दरजी रचित भी इसमें प्राप्त होती हैं।

'इति श्रीवीरवस्त्रार्थे सोमदेवकथानकम्—
चक्रे मनोविनोदाय गणि **समयसुन्दरः** ॥१॥

इति श्री महावीरदेव देवदुष्य वस्त्रार्पणे सोमविप्र-कथानकम् सम्पूर्णम् ॥

इस प्रति के बीच की एक कथा समयसुन्दरजी के एक शिष्य मेघकीर्तिजी की लिखी हुई है।

दूसरी प्रति 'कथापत्राणि' या 'कथाकोष' नामक कविवर के स्वयलिखित त्रुटित रूपमें प्राप्त हुई है। वास्तव में समयसमय पर जो विविध ग्रंथों से कविवर, कथाओं का संग्रह करते रहे हैं, उन फुटकर पत्रों का संकलन इस प्रति में किया हुआ है, इसीलिए पत्रों के

सख्या के अक दोनों ओर काट-काट कर बदले गये हैं। अतिम पत्र में एक ओर पत्राक १३७ दिया है और दूसरी ओर १५५। पुन्कर रूप में ये पत्र ३० वर्षों तक लिखे जाते रहे हैं। पत्राक १०६ में स्वदक्कथा' आदि है, उस पत्र में 'इति श्री उदयप्रभदेवाचाय सगटिताया उपदेशमालाया कर्णिकाया विशेषवृत्तौ तृतीय परिवेश सम्पूर्ण ॥ सवत् १२९९ वष कृता। १२२७४ सख्य लोकमानमस्या।" लिखा है एव इस ग्रथ की प्रशस्ति श्लोक भी दिये हैं। यह पत्र सवत् १६६६, माघवदी ११ को सुभटपुर (जोधपुर) में कविने स्वय लिखा है। 'लिखित श्री सुभटपुरे स० १६६६ वर्षे माघ वदी ११"। इस 'कथापत्राणि' की सगृहीत प्रति में विविध ग्रथों से ली हुइ ११४ कथाएँ हैं, जिनका परिमाण अतिम पत्र में 'ग्र० ६००० दिया है। अतिम पृष्ठ पर प्रशस्ति इस प्रकार है-॥ "सवत १६९५ वर्षे चैत्र सुदी पचमी दिने श्रीजालोर नगरे लिखित **श्रीसमयसुन्दरोपाध्याये.।** य कथा कोष प्रति मैं जीवति मदधीना पश्चात् प हर्षकुशल मुनै प्रदतास्ति ॥ वाच्यमाना चिर विजयताम् ॥' इस प्रशस्ति से इसका नाम भी 'कथाकोष' ही कविने स्वय दिया है, पर वह १७५ कथाओं के सग्रह वाले कथाकोष' से भिन्न है। अत उन्होंने ऐसे कई सग्रह तैयार किए प्रतात होते हैं। हमारे भडारों में 'कथाकोष' सज्ञक अनकों ग्रथों की प्रतिया मिलती हैं, पर बहुतसे ग्रथों में रचनाकार की प्रशस्ति नहीं मिलने से वे किसके रचित हैं? निश्चित नहीं किया जा सकता। **समयसुन्दरजी** के प्राप्त कथाकोष की प्रति के प्रथम श्लोक में ही उनका नाम मिल जाता है, अत निश्चित हो गया। पर बहुतसे भडारों की सूची बनाते समय ग्रथकार का नाम व प्रशस्ति ग्रथ के अन्त में ही प्राय मिलती है। इसलिए प्रारभ को ध्यान से नहीं देखा जाता। वास्तव में सूची बनाते समय आदि, अत और मध्य को भी सरसरी तौर से देख लेना चाहिए। कई बार जिनग्रथों की अपूर्ण प्रतिया प्राप्त होती हैं, उन ग्रथों और ग्रथकारों का पता मध्यवर्ती पत्रों में जहाँ उस ग्रथ का कोइ अश समाप्त होता है वहा पर लिखा मिल जाता है। 'कथाकोष' के नाम से जब बहुतसे भडारों म प्रतिया हैं, तो उनका अच्छी तरह से निरीक्षण किया जाना चाहिए। जैसा कि ऊपर बतलाया गया है कि **समयसुन्दरजी** ने कथाओं के सग्रह के कई सकलन किए थे, जिनमें से उनके स्वय लिखित एक प्रति के आदि और मध्य के बहुत से पत्र प्राप्त नहीं हुए। उस प्रति के वे पत्र या उसकी अन्य प्रतिलिपि कहीं प्राप्त हो तो, खोजनी चाहिए। **समयसुन्दरजी** के और भी कइ ग्रथ अपूर्ण मिले हैं। इनमेंसे 'मेघदूतवृत्ति', 'कुमारसभववृत्ति, 'माघकाव्यवृत्ति' आदि ग्रथों की पूर्ण प्रतियाँ भी अन्वेषणीय हैं।

## कथाकोश गत कथाओं की सूची

१ नृभवदौर्लभ्ये दृष्टात दशकम्। २ नृ-भव दुर्लभताया चिन्तामणि दृष्टात। ३ देवद्रव्योपरि सकोश कथा। ४ देवद्रव्याऽन्यार्पणे लक्ष्मीपुञ्ज। ५ देवद्रव्यभक्षणरक्षणयो सागरश्रेष्ठी। ६ ज्ञान साधारण द्रव्यौ कर्मसार पुन्यसार कथा। ७ देव द्रव्योपरि नभाक कथा। ८ धर्मप्रभावे पापबुद्धि धर्मबुद्धि मन्त्री। ९ दान धनदेव धनदत्तौ प्रियमेलक। १० अनुकम्पाया चम्पकश्रेष्ठिकथा। ११ महानसे चुल्हेश्वरी चन्द्रोदयबधने मृगसुन्दरी। १२ मान्धाता चक्रवर्तीकथा। १३ कर्मवैचित्र्ये बलिराजाकथा। १४ भावनाया महीसेन। १५ दानप्रभावे पुण्यसार कथा। १६ पात्रदानोपरि नरवाहनकथा। १७ अतिलोभे श्रृंगदत्त। १८ गुरुलोपे रथनूपरमल्ल कथा। १९ उत्तालताया मूर्खदृष्टान्त। २० कल्हे श्रेष्ठि वधूकथा। २१ अवतिसुकुमारकथा। २२ धर्मणि स्थैर्ये श्रीगुप्तकथा। २३ बुद्धौ जयसिंहकथा। २४ जिह्वाऽयत्रणे वाचालकथा। २५ जिह्वाया राज्यदाने कथा। २६ पडित दपती कथा। २७ अर्धोऽध स्वाहा कथा। २८ अवथामण पापक विप्रकथा। २९ गोशालक स्वरूपम्। ३० हीनाऽक्षरोचारे खेचर कथा। ३१ द्रव्यावश्यके दृष्टात (अनुयोगद्वार टीका) ३२ स्वमत परीक्षाया रोहगुप्त (आचाराग टीका) ३३ पचानामिन्द्रियाणा सवाद। ३४ दानादि चतुष्क सवाद। ३५ लोकापवादे कथा। ३६ विदग्द गोष्ठी। ३७ शीलोपरि काष्ठश्रेष्ठी। ३८ परस्पर मर्म भाषणे। ३९ सपत्नी मात्सर्ये सीता। ४० धान्य

कुशल प्रश्ने श्रीराम। ४१ स्यानर्द्धि निद्रायां दृष्टान्त (निशीथ भाष्य) । ४२ नीरोगे अर्हद्दास कथा। ४३ द्यूते मदनाविकथा । ४४ सामायिके वृद्धादान धनश्रेष्ठिकथा । ४५ उपदेशमालोत्पत्ति (धर्मदास व तत्पुत्र सम्बन्ध) । ४६ शीले कुलध्वज कथा । ४७ लिङ्गाग नागदत्त कथा । ४८ शीले सुभद्राकथा । ४९ साईसमधर दृष्टांत । ५० धान्यकुशल प्रश्ने श्रीराम । ५१ सवैया स्वहस्तमाचरणी । ५२ जीव रक्षायां कथा । ५३ निस्सगतायां पृथ्वीचन्द्रकथा । ५४ मनोरथ वैकल्ये गोपकथा । ५५ सम्यक्त्वे अन्धदृष्टांत । ५६ श्रेणिक पृच्छा स्वरूप । ५७ पात्र दान रत्नश्रेष्ठी । ५८ गृह भजरू दृष्टात । ५९ पति भक्त स्त्री । ६० वस्त्रदान द्रुम भुजंग । ६१ वासी भोजने धन समृद्ध । ६२ जावडश्रेष्ठिकथा । ६३ उज्जयत श्वेताम्बराणा । ६४ द्रव्यापाप भ्रातृद्वय । ६५ प्रमादे कथा । ६६ ऋणे गुणसमुद्रकथा । ६७ इक्षुरसदृष्टात । ६८ न्यायोपरि यशोवर्म । ६९ महम्मद साही प्रश्न । ७० पश्चात्तापेपुरप्रिय । ७१ रोहिणीपूर्वभव । ७२ रोहिणीचरितम् । ७३ वस्तु पालतेजपालयो धर्मकर्त्तव्यानि । ७४ निर्लोभत्वे कुमारपाल । ७५ यात्रोपरि कुमारपाल । ७६ पात्र दान कथा । ७७ प्रमादेषु मगलाचार्य । ७८ क्रोधे दमसार । ७९ दुष्ट वाक्ये विद्याधराचार्य । ८० अविधि विधि । ८१ स्पर्शने सुकुमारिका दृष्टौ । ८२ कुलवालककथा । ८३ अहन्नककथा । ८४. प्रशस्ताऽप्रशस्त दृष्टातौ । ८५ युवराजर्षि दृष्टात । ८६ तीर्थप्रभावन दृष्टात । ८७ घटा श्रृगाल । ८८ प्रवचन धर्म स्वरूप । ८९ आदिनाथोक्ताऽन्तरग दृष्टात । ९० दशार्णभद्रकथा । ९१ भाव शुद्धयाऽन्न ग्राह्यम् । ९२ साधो कर्मक्षयकारणम् । ९३ परिणाम शुद्ध दृष्टात ९४ पामिच दूषणे दृष्टात । ९५ परिवर्तिनि भगिनीद्वय दृष्टात । ९६ मालापहृत दूषण दृष्टात । ९७ साधुभि प्रद्वेषो न कार्य । ९८ गोष्टिक भक्ताधिकार । ९९ सगमाचार्याऽधिकार । १०० निमित्त भाषणे भिक्षा न ग्राह्या । १०१ मानेन आहार ग्रह णाधिकार । १०२ इद्रिय पञ्च कथा । १०३ एकाग्र चित्त कथा । १०४ श्रीरामेणाऽऽत्मस्य कुशल पृष्ट । १०५ कालिकाचार्यकथा । १०६ जगडु श्रावक सम्बन्ध । १०७ अनुकम्पाया भोजदान । १०८ विक्र मादित्यदान । १०९ मृगापुत्रकथा । ११० पुरदरचरित्रम् १११ तृतीय व्रते नागदत्त । ११२ अपकारि भद्रा । ११३. क्षपक दृष्टात । ११४ कुशला दवी । ११५ परपरिवादे सूरि कथा । ११६ धर्ममाहात्म्ये धनश्रेष्ठी । ११७ पौषधे जिनचन्द्र श्रेष्ठी । ११८ साधूपरि दृष्टात । ११९ व्यवहारशुद्धौ सोमरूप । १२० साधर्मिक वात्सल्ये विशारदत्त । १२१ शीले धनश्री दृष्टात । १२२ कटुवचनपरिहारे कथा । १२३ पर दोषोक्तौ कथा । १२४ कर्मणि कथा । १२५ वैराग्ये कर्मणिकथा । १२६ लक्ष्मीभाग्यसवादकथा । १२७ विज्ञानकथा । १२८ सामायके विसद्धनिराद्धौ । १२९ अलीक वचन उपरि कथा । १३० दृपणाभनककथा । १३१ वाक्पाटवे दूत दृष्टात । १३२ प्रियकरकथा । १३३ गुरुलोपे रथनुपरमल । १३४ गुरुनिन्हवे परिव्राजक । १३५ भय वजासा सासा । १३६ सामिल रूपि स्वरूप १३७ स्कन्दकुमारदृष्टात । १३८ सत्यकी विद्याधर दृष्टात । १३९ अगार मर्दकाचार्य । १४० सुकुमालिका दृष्टात । १४१ सागरचन्द्र दृष्टात । १४२ द्रमक दृष्टात । १४३ उपदेशमाला गाथा । १४४ भावपूजाया भिल्ल दृष्टात । १४५ विनयेन निद्राया श्रेणिक कथा । १४६ विद्या गुरुलोपे कथा । १४७ जनवचनाविषये कथा । १४८ मासाहस दृष्टात । १४९ धर्मबीजोत्पत्तिदृष्टात । १५० भक्षणे मारवचन वार्ता । १५१ लक्ष्मणेनाऽऽर्यौ सेतुबद्ध । १५२ मूर्खस्वरूपम् । १५३ धारनगर्या उत्पत्ति । १५४ सी सी इति रजक वाक्यम् । १५५ चापणि चुपणि वार्ता । १५६ कादम्बरीकथोत्पत्ति । १५७ चम्पकथोत्पत्ति । १५८ मरुवर्णन जलोदरो नष्ट । १५९ श्रृगाल समाधानम् । १६० पत्तने भीतौ उपश्रुति । १६१ चपक विक्रीय वणिक । १६२ रुद्र महालये ध्वजा । १६३ मन्त्री साह्र कृत प्रतिष्ठा । १६४ कुमारपालस्य घृतपूरभोजने प्रायश्चित्त ग्रहणम् । १६५ वस्तुपाल तेजपालयो श्लाघा । १६६ वस्तुपाल मन्त्री प्रबन्ध । १६७ मल्लवादी प्रबन्ध ।

**नोट** —उपर १० दृष्टातों का नम्बर एक ही दिया है । ग्रन्थ में उनके १० नम्बर है अत ९ सख्या बढेगी तो कथा १७६ हो जायगी ।

मूर्तियाँ चित्रित हैं जो सभवत तीर्थंकरों के शासनदेवता हैं। जिनों को उनके प्रतीकों द्वारा पहचाना जा सकता है जो शास्त्रों के अनुकूल ही हैं। + लेकिन, यक्षिणियों के चित्रण का आधार अज्ञात है जिनमें से कुछ आठ, दस, बारह, बीस तक भुजाएँ धारण करती दिखाई गई हैं। तेईसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथ का लछन सर्प माना गया है। अत्यन्त प्रारंभिक जन्मों से ही, जब वे वज्रघोष नामक हाथी थे, उन्हें अपने पुराने दुष्ट भाई की ईर्ष्यालु प्रकृति का शिकार बनना पड़ा था जिसने सर्प के रूप मे उनका सहार कर डाला था। इस भाईने भावी तीर्थंकर का पिंड कभी नहीं छोड़ा। भिन्न-भिन्न जन्मों में, भिन्न-भिन्न रूपों से यह उनके प्राणान्त का कारण बनता रहा। अतिम जन्म मे एक दिन जब पार्श्वनाथ ध्यान मे निमग्न थे यह दुष्ट बधुने, सबर नामक देवता के रूप मे, एक भयकर तूफान की सृष्टि कर डाली जिससे बिजली के साथ-साथ मूसला धार वृष्टि होने लगी। उस समय धरित्री को धारण करने वाला सर्प धरणीन्द्र और उसकी पत्नी पद्मावती, दोनों ने वहाँ पहुँच कर अपने विशाल फणो को फैला कर पार्श्व की रक्षा की।

पार्श्वनाथ के अतिम जीवन और गौतम बुद्ध के जीवन में अत्यधिक साम्य है। बोधिवृक्ष के नीचे जब भावी बुद्ध ध्यानमग्न अवस्थित थे तब काम और मार नामक देवताओंने उनकी समाधि भग करने के लिए भयकर उपद्रव तथा प्रलोभन प्रस्तुत किए। किन्तु गौतम रंचमात्र भी विचलित नहीं हुए और परम ज्ञान को उपलब्ध कर 'बुद्ध' बन गए। बाद को, बुद्ध मुचलिंड वृक्ष के नीचे चले गए और वहाँ परम ज्योति के आनन्द का अनुभव करने लगे। उस समय ऋतु के विपरीत तूफान उत्पन्न हो गया और घनघोर वर्षा होने लगी। तब उस वृक्ष में से सर्पों का राजा मुचलिंड निकल पड़ा और बुद्ध के सिर के ऊपर अपने फण को फैला कर सात दिन तक उनकी रक्षा की जब तक तूफान समाप्त न हो गया।

जैन और बौद्ध कथाओं का पारस्परिक सबध ठीक-ठीक निश्चित नहीं किया जा सकता। अत्यन्त आदिकाल से नागों और यक्षों की पूजा भारत मे होती आई हैं तथा वे रहस्यमयी शक्ति से सम्पन्न और मानव-कल्याण के सम्पादक समझे जाते रहे हैं। उनकी मूर्तियाँ भारतवर्ष के अधिकाश भागों में द्वार-स्तभों तथा मदिरों मे उत्कीर्ण मीलती हैं। अतएव, विद्वानों का अनुमान है कि तत्युगीन कलाशिल्पियोंने, जो शताब्दियों से भारतीय गार्हस्थिक पूजा के लिए मूर्तिया निर्मित करते आ रहे थे, पार्श्व और बुद्ध की मूर्तियाँ को भी प्राचीन नमूनों पर सृष्ट करना प्रारम्भ कर दिया। यही कारण है कि बुद्ध और पार्श्वनाथ की कतिपय मूर्तियाँ सर्पों से समन्वित मिलती हैं।+

सर्पसबधी बौद्धकथा की अपेक्षा जैनकथा अधिक नाटकीय तथा चमत्कारक है और सर्प को अधिक महत्त्व प्रदान करता है। पार्श्वनाथ की वे मूर्तिया अधिक ध्यानाकर्षक है जिनमे उनके कधों से दो सर्प निकले हुए है। ये प्राचीन मेसोपोटामियन कला से किसी न किसी प्रकार सबधित होने की विज्ञप्ति करती है। प्रथम तीर्थंकर ऋषभनाथ की एक मूर्ति सेतखली (अलवरुग्र) की पाई जाती है जो ईसा की ग्यारहवीं बारहवीं अथवा तेरहवीं शताब्दी में निर्मित हुई थी। यह उस पूर्ण सत या साधु की जैन कल्पना को मूर्त

---

+ चौबीस तीर्थंकरों के चौबीस प्रतीक ये हैं —

(१) ऋषभदेव-बैल या सांड (२) अजित हाथी (३) सम्भव-घोड़ा (४) अभिनदन-बन्दर (५) सुमति-सारस (६) पद्मप्रभु-रक्त कमल (७) सुपार्श्व स्वतिका (८) चन्द्रप्रभु-चन्द्रमा (९) पुष्पधर-एक प्रकार की मछली (१०) शीतल-श्रीवत्स (११ श्रेयास-गैंडा (१२) वासुपूज्य-भैंसा (१३) विमल-शूकर (१४) अनन्त-श्येन (१५) धर्म-बिजली या वज्र (१६) तन्डी-हरिण (१७) कुड्-बकरा (१८) अव-नन्द्यावर्त (१९) मल्ली-कलश (२०) सुमत-कश्यप (२१) निमि नील कमल (२२) अरिष्टनेमि-शख (२३) पार्श्वनाथ-सर्प तथा (२४) महावीर-सिंह।

—(लेखक)

+ Dr H Zimmer 'Philosophies of India,' पृष्ठ २०८।

करती है जो सामान्य मनुष्यों के जीवन को विकृत करने वाले कर्म-तत्वों से असम्पृक्त होकर लौकिक बन्धन से पूर्णतया मुक्त हो गया है। सैतावली को तीर्थंकर की परिमार्जित अवस्था की व्यंजना के लिए श्वेत द्रव्य समझा गया है क्योंकि इससे भौतिक पदार्थ के दूषण से सर्वथा विशुद्ध शरीर की महीयसी पारदर्शिता का सुन्दर संकेत मिलता है। दीर्घकालव्यापी तपस्या और संयमों के द्वारा जैन साधु क्रमबद्ध ढंग से अपनी स्वार्थपरक मनोवृत्तियों का ही नहीं, अपितु जैवी बुभुक्षाओंका भी निरसन करने में समर्थ होता है। इस लिए कहा जाता है कि उसका शरीर विस्मयजनक सौन्दर्य एवं विस्मयजनक सौरभ से आपूर्ण होता है। वह रोगग्रस्त नहीं होता तथा स्वेद एवं उन सम्पूर्ण विकारों से मुक्त होता है जो भोजन-पाचन की प्रक्रिया के फलस्वरूप प्रसूत होते हैं। 'यह देवताओं के शरीरों का समधर्मी होता है जो सामान्य दूषित भक्ष्य ग्रहण नहीं करते और इस लिए जिन्हें न पसीना होता है और न थकावट होती है। तीर्थंकरों की सांस जलकमलों के सौरभ के समान सुगंधित होती है तथा उनका रक्त धारोष्ण दुग्ध की भांति श्वेत होता है।'" इसीलिए उनका शरीर सतावली के रंग के समान श्वेत होता है, उन लोगों के समान पीला, गुलाबी या काला नहीं होता जिनकी धमनियों में लाल लोहित भरा है। मंदिरों के अग्रभाग की सजावट में जो संगमर्मरीय धवलिमा दृष्टिगोचर होती है, वह भी उनकी स्वर्गीय पवित्रता की व्यंजना करती है।

प्रथम तीर्थंकर की प्रतिमा के द्रव्य एवं भंगिमा से यही वीतरागत्व अभिव्यक्त होता है। प्रस्तर दुग्ध-धवल है और स्वर्गीय ज्योति की शुभ्रता से देदीप्त है। ध्यान लीन की मुद्रा में एक कठोर सममातृता (सिमेट्री) एवं निश्चलता वर्तमान है जिससे आध्यात्मिक विरक्ति व्यंजित होती है। तीर्थंकर, यदि वह योग-मुद्रा में न हो तो "कायोत्सर्ग" की भंगी में सदा चित्रित किया जाता है- बिल्कुल सीधा तना हुआ और निश्चल, बाँहें नीचे तने नमन के साथ लटकती हुई घुटने सीधे और पादांगुलियां आगे निकली जमीन से सटी हुई। ऐसे अतिमानव का आदर्श शरीर सिंह के शरीर का स्पर्धी होता है- कंधे और वक्षस्थल शक्तिशाली, कटि विलुप्त नितम्ब बिल्ली के समान क्षीण, उदर खंभे के समान लंबा, हाथों और पैरों की अंगुलियाँ मजबूत लंबी और सुघड़। वक्षस्थल एक कंधे से दूसरे कंधे तक प्रशस्त तथा सुचिक्कण, पूर्ण विस्तृत और बिना कहीं दबा हुआ होता है जिससे योग के नियमों के अनुसार किए गए श्वास-व्यायामों के प्रभाव का विद्योतन होता है। ऐसा सन्यासी "वीर" कहलाता है क्योंकि वह परम विजय प्राप्त कर चुका रहता है। वर्धमान को "महावीर" कहने में यही भाव व्यंग्य है। इस संन्यासी को 'जिन', अर्थात् विजयी कहते हैं जिसके अनुयायी 'जैन' कहे जाते हैं। उत्तराध्ययनसूत्र में वर्धमान का निम्नोद्धृत वचन आया है—

" जो सहस्सं सहस्साण, संगामे दुज्जए जिए।
एगं जिणेज्ज अप्पाणं, एस से परमो जओ॥"
—(९/३४)

—'दुर्जय संग्राम में सहस्रों शत्रुओं को जीतनेकी अपेक्षा एक अपनी आत्मा को जीतना ही सर्वोत्कृष्ट विजय है। जो आत्मा को जीत लेता है, वही परम विजयी है। संसार-रूपी समुद्र को पार करने में सहायक सिद्ध होने वाले योगी को ही 'तीर्थंकर' कहा गया है' और तीर्थंकर ऐसा ही परम विजयी वीर होता है। जैन साधु पहले नग्न ही (दिगंबर) विचरण करते थे। बाद को महावीर वर्धमान के समय में वे श्वेत वस्त्र पहनने लगे थे जिससे 'श्वेतांबर' कहलाए। तीर्थंकर इसलिए कभी नग्न और कभी श्वेत परिधान में चित्रित हुए हैं। आबूमंदिर में स्थित ऋषभनाथ की मूर्ति कटि और पैरों में अत्यंत क्षीण कौशेय वसन धारण किए है।

जैन प्रतिमाओं की कठोर पवित्रता की रक्षा करना शिल्पियों का गंभीर कर्त्तव्य रहा है। अतएव एक ही प्रकार की सतर्कता प्रत्येक मूर्ति के अंकन में बरतनी आवश्यक रही है जिससे उपासकों के लिए भिन्न भिन्न तीर्थंकरों की पहचान करना कठिन हो जाता। इस बाधा को दूर करने के निमित्त प्रत्येक तीर्थंकर का

एक-एक प्रतीक-जो बहुधा शास्त्रसम्मत ही होता है-के साथ चिन्हित किया गया है। इसी लिए ऋषभ-नाथ की प्रसिद्ध प्रतिमा के चरणों के बीच में एक बैल या साड़ चित्रित हुआ है। इन प्रतीकों के युग-पत् उपन्यास का प्रभाव यह होता है कि इनके वैप रीत्य मे-क्योंकि ये प्रतीक तीर्थंकर-द्वारा त्यक्त ससार एव जीवन का स्मरण दिलाते हैं— उस वीतराग सत की सतुलित एव पूर्ण सयमित मूर्ति अपनी विजयशील विरक्ति में महत्त्व के साथ, निखर उठती है। 'किसी अपार्थिव एव अलौकिक द्रव्य से निर्मित स्तम्भ के समान, भवसागर के सतरण का मार्ग प्रशस्त करने वाला तीर्थंकर, स्वर्गीय निस्तब्धता से वेष्टित खड़ा है, मानो अपने चरणों के निकट समवेत, उल्लासमग्न नर-समुदाय की पूजा-अर्चना की ओर वह तनिक भी ध्यान नहीं देता।"*

हासन जिले (मैसूर) में श्रवण बेलगोला नामक स्थान पर इसी कोटि की एक विराट प्रतिमा उपलब्ध है जो ९८३ ईसवी के लगभग गगा-वश के राजा राजमल्ल के मन्त्री चामुडराय के द्वारा निर्मित की गई थी। नगर के धरातल से चार सौ फीट ऊँची एक पहाड़ी पर एक विशाल लम्बाकार शिलापट्ट मे से यह प्रतिमा उत्कीर्ण हुई है। इसकी ऊँचाई साढे छप्पन फीट तथा कटि-प्रदेश तेरह फीट है और इस प्रकार पर विश्वकी दीर्घतम निरवलम्ब उत्थापित मूर्तियों में से है। यह प्रथम तीर्थंकर ऋषभनाथ के पुत्र बाहुबली (अथवा गोम्मट) का चित्रण करती है क्योंकि इसके शरीर पर अगूरी लताए फैली हुई है। गोम्मट के जीवनचरित मे उल्लेख आया है कि योगमुद्रा मे वे एक वर्ष तक अविचलित भाव से खडे रह गए जिससे उनकी भुजाओं और कधों पर द्राक्षा-वल्लरियाँ चढ गईं, उनके पैरों के चतुर्दिक वल्मीकों की राशि एकत्र हो गई, और वे किसी नीरव प्रदेश में स्थित वृक्ष अथवा शिला के सदृश दृष्टिगोचर होन लगे। अद्यापि प्रति पचीस वर्षों के बाद इस प्रतिमा में घृत का लेप किया जाता है जिससे यह आज भी चिकनी और नवीन प्रतीत होती है। इसके सबध में प्रवाद यह है कि भारत के सर्व प्रथम चक्रवर्ती सम्राट् भरतने इसका निर्माण किया; लका का नरेश रावण इसकी पूजा करता था, और उसके बाद यह मानव-स्मृति से निकल कर मिट्टी में ढक गई। एक वणिक से इसके विषय में सुन कर चामुडराय सदलबल वहाँ पहुँचा और तीर्थंकर अरिष्ट-नेमि की परिचारिका यक्षिणी कुष्मांडी से बताए जाने पर, उसने एक स्वर्णघटित तीर से शिलापट्ट को चीर दिया और तब वह विराट् प्रतिमा प्रकाश में आई। बादको, शिल्पियों ने उसे फिर से सवाँरा। मैसूर नगर में दक्षिण-पश्चिम पन्द्रह मील दूर एक पहाडी पर बीस फीट ऊची गोम्मट की एक मूर्ति है। १४३२ ईसवी मे कारकल के राजकुमार वीरपाडय-द्वारा दूसरी मूर्ति बनवाई गई। १६०४ इसवी में उसी जिले में टिम्म-राज-द्वारा सैंतीस फीट ऊँची एक और मूर्ति निर्मित हुई। इन मूर्तियो मे से कुछ को, बिना मानवी प्रयत्न के, स्वयमेव अस्तित्व ग्रहण करती हुई समझा गया है। कुछ के विषय मे यह प्रवाद है कि वे प्राचीन कथाओ मे आने वाले सतो-द्वारा बनाई गई थीं और चामुडराय वाली विराट् प्रतिमा की भाँति रहस्यमय ढग से प्रकट हो गईं।

चौबीस तीर्थंकरों और उनके प्रतीकों की तालिका एक पिछले पृष्ठ की पादटिप्पणी में दी गई है। ये तीर्थंकर सामान्यतया खडी निश्चल भगी मे चित्रित हुए है जिसे "कायोत्सग" (शरीरका परित्याग) कहा गया है। निस्तब्ध एवं निस्पन्द होते हुए भी ये प्रतिमाएँ स्वर्गीय सत्ताएँ है जिनकी शिराओं में रक्त के बदले दूध प्रवाहित होता है। भुजाओं और धड के बीच में, तथा दोनों पादों के बीचमें जो खाली जगह हैं वे उस अपार्थिव सत्ता के दिव्य तादस्थ्य की सूचना देती हैं। अगो के निर्माण में कोई व्यक्तिगत विशिष्टताए लक्षित नहीं होती, अपितु एक रहस्य गर्भित शान्ति से वे वेष्टित प्रतीत होती है। मूर्तियाँ

* Dr H Zimmer 'Philosophies of India', पृ० २१२

की नग्नता से किसी प्रकार की ऐन्द्रियता का लेशमात्र भी स्पर्श भासित नहीं होता। ग्रीक देवियों, यथा ऐफ्रोडाइट इत्यादि की प्रतिमाएँ नग्न चित्रित इस लिए की गई हैं कि उन अंगों का वासनात्मक सौन्दर्य प्रस्फुटित हो जाय, अथवा यूनानी शूरों और खिलाड़ीयों की नग्न प्रतिमाओं के चित्रणमें श्रेष्ठ शारीरिक तथा मानसिक स्वास्थ्य की व्यंजना अभिप्रेत होती थी। लेकिन, भारतीय कला में नग्नता का प्रदर्शन ऐसे किसी व्याज से नहीं होता। भारतीय देवियों (नारी देवताओं) की नग्नता उर्वरा, विरक्त पृथिवी कि नग्नता की प्रतीक है जब कि तीर्थंकरों की नग्नता अपार्थिव एवं स्वर्गीय है। जैन दिगम्बरी मूर्ति उस महामानव की पूर्ण विरक्ति ध्वनित करती है जिसने प्रत्येक प्रकार के बन्धन को तोड़ दिया है।

यहां यह स्मरणीय है कि तीर्थंकर और उनकी प्रतिमाएँ आनिवारिक हिन्दू (ब्राह्मणधर्मानुमोदित) पूजनोपचार से भिन्न क्षेत्र किंवा धरातल की हैं। हिन्दू देवता उस स्वर्ग के अधिवासी हैं जिसे पार्श्वनाथ ने अतिक्रान्त कर दिया था और इस प्रकार वे मानवी प्रार्थना अथवा उपासना की पहुँच के भीतर हैं। इसके विपरीत तीर्थंकरों-द्वारा प्राप्त मोक्ष उन्हें समग्र पार्थिव चिन्ताओं की परिधि के बाहर उपन्यस्त कर देता है। उन्हें उनकी शाश्वत विरक्ति से कदापि विचलित नहीं किया जा सकता। ऊपर से जैन धर्म हिन्दू देवताओं के धर्म से साम्य रखता प्रतीत हो सकता है जो (देवता) उपासकों की प्रार्थना पर ध्यान देते हैं और यहां तक कि मंदिरों में आकर पीठों पर आसीन हो जाते हैं, क्योंकि जैन भी अपने तीर्थंकरों की प्रतिमाओं के प्रति असीम श्रद्धा समर्पित करते हैं तथा उनके रहस्यपूर्ण जन्म अथवा जीवन के संबंध में नाना प्रकार की पुराण कथाएँ कहते हैं। तथापि जैनों की मनोभंगी ठीक-ठीक पूजा अथवा उपासना की नहीं होती। मुनि विपुलमति ने राजा आनन्द कुमार को (जो बाद वाले जन्म में पार्श्वनाथ हुए) एक सुन्दरी वेश्या के मृत शरीर का दृष्टान्त दे—जो भिन्न भिन्न प्रेक्षकों में भिन्न-भिन्न मानसिक प्रतिक्रियाएँ उत्पन्न करने में समर्थ हुआ—यह उपदेश दिया कि निर्विकार तीर्थंकर की प्रतिमा के ध्यान पूजन से मस्तिष्क निसर्गतः पवित्र एवं विशुद्ध होकर त्याग के भाव से भर जाता है और निर्वाण की अनुभूति के लिए भी सन्नद्ध हो जाता है। अर्थात्, जैन उपासक-शान्ति एवं निर्विकारता की उपलब्धि के लिए न कि किसी प्रकार के राग के संवर्धनार्थ, इन पूत प्रतिमाओं की पूजा करते हैं। इस सूक्ष्म एवं महत्त्वपूर्ण तथ्य को सामने रख कर जब हम इन मूर्तियों की निस्पन्द एवं कठोर गरिमा पर विचार करते हैं, तब रहस्य समझ में आ जाता है।

लेकिन, जैसा पहले कहा जा चुका है, मंदिरों के निर्माण में जैनों ने हिन्दू सम्प्रदायों की वास्तु-परम्परा का ही अनुसरण किया। राजपुताना और गुजरात के जैन मंदिर उसी युगमें निर्मित हुए जिसमें उत्तरी भारत के गौरवशाली हिन्दू स्मारक बने थे। अतएव, देवालयों में तो भव्य चित्रकारी के दर्शन होते हैं—यद्यपि वहां भी पवित्रता की भावना की रक्षा की गई है—किन्तु आराध्य प्रतिमाओं की आध्यात्मिकता को बाधित करना जैनशिल्पियों को कभी स्वीकार्य नहीं हुआ। सुतरां, यह कहना समीचीन होगा कि जैन कला सौन्दर्यसृष्टि की संकीर्ण सीमाओं में ही न बँध कर आदर्श-साधिका बन गई है, अभिव्यक्ति-प्रधान बन कर प्रतीकात्मक हो गई है। प्रसिद्ध दर्शनवेत्ता श्री सी ई एम जोड ने ऐसी ही विशेषताओं को ध्यान में रखकर, कुछ अन्य ढंग से, यह कथन किया है—"भारतीय कला, यदि कहना क्षमा किया जाय, कला के रूप में अपने पैरों पर खड़ी नहीं है। यह अपने को अतिक्रान्त करने वाले किसी अन्य उद्देश्य की परिचारिका बन गई है।"

ऊपर जैनों की कलागत उपलब्धियों का निरूपण किया गया है। चित्रकला अथवा प्रस्तरकला के जैन अवशेष यथेष्ट परिमाण में आज प्राप्त नहीं हैं। यानूम और मथुरा में प्रस्तर कला के जो नमूने उपलब्ध हैं, वे अवश्य अत्यन्त भव्य तथा विराट हैं, किन्तु उनकी संख्या अत्यन्त स्वल्प है। संभव है, उनकी कला कृतियों के अधिकांश नष्ट हो गए हों। जैन कभी लौकिक

शक्ति-सम्पन्न जाति नहीं रहे हैं। अशोक के समान कोई चक्रवर्ती नरेश जैनधर्म का अनुयायी या सवर्धक नहीं रहा। दक्षिण भारत में अवश्य उनलोगों ने आध्यात्मिक प्रभुता एवं वैभव प्राप्त किया, लेकिन उनके प्रभाव के घटने के साथ उनके कलात्मक अवशेष भी सम्भवतया सदा के लिए विलुप्त हो गए। मुसलिम युग में उनके देवालयों का व्यापक माप पर विध्वंस तो हुआ ही, साथ ही उनके अनेक मंदिर एवं अन्य भिन्न उपासना-पद्धति के केन्द्र बन गए। श्रीमती स्टीवेन्सन का अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'Heart of Jainism' में यह कथन द्रष्टव्य है—

"मुसल्मानों द्वारा गलत बनवाई गई कोई भी मसजिद सौन्दर्य में उन मसजिदों के साथ स्पर्धा नहीं कर सकती थी जो मंदिरों के ऊपर निर्मित की गई थीं। अपनी समृद्धि के शिरोबिन्दु पर जैन स्थापत्य ने हिन्दू स्थपतियों को बहुत कुछ सिखाया था, अब अपनी दीनावस्था में भी उसने अपने उत्पीड़कों को प्रभावित किया, और अहमदाबाद की अद्यापि स्वल्प-ज्ञात मसजिदें अपने अतुलनीय सौष्ठव के लिए, अन्य किसी स्रोत की अपेक्षा, जैन प्ररणा की ही ऋणी हैं।"+

तथापि चित्रकला, मूर्तिकला इत्यादि में जैनों की आपेक्षिक न्यून उपलब्धि का कारण-जैसा विद्वानों ने अनुमान किया है- उनके धर्म की प्रकृति में भी सन्निहित हो सकता है। ऐन्द्रिय आनन्दों या कठोरतापूर्ण दमन जो जैनधर्म की प्रमुख विशेषता है, कलात्मक सृजन तथा आस्वादन में सहायक नहीं हो सकता था। हैवेल का कथन है कि कृष्ण के समान ईश्वरीय अवतार जैनों के नहीं थे जिनसे उनके कलाकारों को प्रेरणा मिलती और न तो उनके संत या देवता प्रकृति के असंख्य परिपार्श्वों के मानवीकृत स्वरूपों में ही विवर्मित हो सके जिससे जैन मूर्तिकारों एवं चित्रकारों के प्रेरणादायक आदर्शों का क्षेत्र सीमित हो गया। "ध्यानमग्न सन्यासियों की कुछ निश्चल मुद्राओं को छोड़कर उनके प्रेरणागार में न समृद्ध पुराणकथा थी, न मानवी आस्वाद तथा विस्मय से गर्भित संतों की जीवनगाथाएँ थीं, और न प्रकृति के मनोभावों की कोई भव्य कल्पना थी।"* किन्तु जैसा कुमारी स्टूवार्ट ने कहा है, जैनों के चौबीस तीर्थंकरों की जीवनगाथा भी कम रोचक एवं विस्मयजनक नहीं है. और फिर, बौद्ध धर्म भी तो प्रारम्भ में कला की ओर अनुरागविहीन ही था, किन्तु बाद में उसकी छत्रच्छाया में श्रेष्ठतम कला का विकास सम्पन्न हुआ। हमारी सम्मति में जैन कला की अनुर्वरता का कारण हो सकता है जैनधर्मावलम्बियों की अपने सम्प्रदायगत सिद्धांत एवं आचारों की कठोर विशुद्धता के रक्षण की चिन्ता। जैन कला का अधिकाधिक अध्ययन परमावश्यक है।

+ 'Heart of Jainism', पृ० २८३।

* 'Ideals of Indian Art', पृ० १२९।

★

# सराहनीय साहित्य–सेवा

लेखक : कृष्णलाल वर्मा, माहीम (बंबई १६)

स्वर्ग–मोक्ष–सुखकी सरल नसैनीके समान जैन साहित्य है। इसपर चढकर भव्य मनुष्य स्वर्ग या मोक्षमें पहुँचते हैं।

'श्री देवचद लालभाई जैन पुस्तकोद्धारक फंड'ने जैनसाहित्यके उत्तमोत्तम ग्रथ–जो हरेकके लिए पहले सुलभ नहीं थे– छपवाकर, प्रत्येक मुमुक्षु जिज्ञासुके लिए सुलभ कर दिये हैं, इसके लिए फडके सस्थापक, सचालक और ग्रथोंके सपादक सभी धन्यवाद के योग्य है। मैं उनको धन्यवाद देता हूँ।

ग्रथोंकी सूची देखनेसे ज्ञात होता है कि ग्रथ विद्वानोंके–सस्कृत, प्राकृत के ज्ञाताओं के ही उपयोगके लिए है, सर्वसाधारण के लिए इसका उपयोग बहुत ही कम है।

मूल ग्रथ छपवानेका फडका उत्तम कार्य अब बहुत अशोंमें पूरा हुआ है। भविष्यकी योजना देखनेसे विदित होता है कि अवशेष कार्य भी शीघ्र पूर्ण होगा।

इस समय फडके व्यवस्थापकों से यह अनुरोध करना अनुचित न होगा कि फंड एक ऐसी योजना भी तैयार करे कि जिसके द्वारा वह सभी ऐसे जैन-ग्रथोंके जिनके अनुवाद गुजराती या हिंदी भाषामें नहीं हुए हैं– गुजराती या हिंदी अनुवाद प्रकाशित कर सके।

गुजराती या हिंदी भाषामें अनुवाद पाकर सामान्य लाखो जैन भाइ उनसे लाभ उठायेंगे और फंडके सचालकोंको धन्यवाद देंगे।

फडको स्थापित हुए पचास बरस पूरे हुए हैं। इन पचास बरसोंमें उसने १०७ ग्रथ प्रकाशित कराये हैं। इस स्वर्ण जयती के अवसर पर हम आशा करेंगे कि इसकी हीरक जयती मनाते समय फडके द्वारा कमसे कम पाँचसौ ग्रथ प्रकाशित हो चुके होंगे।

मैं फडके सचालकोंके उद्योगकी सराहता हूँ और उनके उद्योगोंको सफल बनानेमें सहायता करने की शासनदेवसे प्रार्थना करता हूँ।

# प्राचीन जैन साहित्य में मृतक कर्म

लेखक : डॉ. जगदीशचन्द्र जैन, एम ए, पी. एचडी.

## वैदिक युग में प्रेतक्रिया

प्राचीन वैदिक युग में मृतकों को जंगल में फेंक दिया जाता (परोप्त) अथवा वृक्ष आदि पर रख कर छोड़ दिया जाता था (उद्धित)+। आगे चलकर संभवत मृतकों को जलाया जाने लगा। ऋग्वेद (१० १५, १४) में अग्निदग्ध और अनग्निदग्ध मृतकों का उल्लेख इस कथन को प्रमाणित करता है। ब्राह्मण ग्रन्थों में कहा है कि मृतकों के क्रिया कर्म के लिये ऐसा स्थान ढूंढना चाहिये जहां मृतक को सुख और शान्ति प्राप्त हो सके (शतपथ ५ १३ ८ १)। शव को भूमि पर उतारने से पहले भूमि को गोबर से लीपकर तृण बिछा देने चाहिये। तत्पश्चात् शव को स्नान कराकर उसे चन्दन से लिप्तकर उसका क्षौर कर्म करना चाहिये, नाखून काट देने चाहिये और फिर उसे नये वस्त्र पहना गाय-गाडी या शिविका में रखकर श्मशान भूमि को ले जाना चाहिये। मृतक के पीछे गाय या बकरी के अगले बायें पैर में रस्सी बांधकर ले चलना चाहिये जिससे उसके मांस से मृतक के शरीर को ढँका जा सके। क्षत्रिय प्रेत की चिता के उत्तर भागमें उसकी पत्नी को लिटाना चाहिये और उसके देवर को चाहिये कि वह उसे शीघ्र ही उठा दे।×

## गौतम बुद्ध का दाह कर्म

बौद्ध तथा जैन ब्राह्मण परंपरा-विहित अनुष्ठानों को प्राय स्वीकार नहीं करते इसलिये उनकी प्रक्रिया इतनी जटिल नहीं है। बौद्ध धर्मों मे कहा है कि तथागत के मरण समाचार प्राप्त होते ही कुशीनारा के मल्ल नर-नारी करुण क्रन्दन करने लगे। बुद्ध के शरीर को एक से एक सुंदर सूक्ष्म वस्त्रों में लपेटा गया। मल्लों ने बुद्ध के सत्कार मे छह दिन नाचने-गाने में बिता दिये। तत्पश्चात् सातवें दिन उन्हें नगर के दक्षिण भागसे ले जाकर सुगंधित काष्ठ की चिता बनाकर उनका दाह संस्कार किया। सर्व गंध मिश्रित जल से चिता को शांत किया गया और फिर उनकी अस्थियों पर स्तूपों* का निर्माण हुआ (दीघनिकाय, महा

---

+ पालि ग्रन्थों में आलाहन (गाड़ना) और आमक सुसान (फेंक देना) नामकी विधियों का उल्लेख है। जैन ग्रन्थों मे (महानिशीथ, गुजराती अनुवाद पृ २५) किसी गणिका की दासी को उसकी मृत्यु के बाद पशु पक्षियों के खाने के लिये जंगल में फेंक दिया जाने का उल्लेख है। मरने के बाद जेल के कैदियों को रस्सी बाध कर खाई मे लटका दिया जाता था जिससे उन्हें भेड़िये, गीदड़ आदि भक्षण कर जाते थे (प्रश्न व्याकरण सू. १२ पृ ५५)। गिद्धपिट्ठ मरण स्वीकार करने के लिये बहुत से लोग मृत पुरुष हाथी, ऊँट, गधे आदि के बीच लेटकर अपने आपको गीधों से भक्षण कराते थे (औपपातिक सूत्र ३८, ८ १६२-३)। जैन साधु भी अपने मृतकों को जंगल में छोड जाते थे।

× देखो आश्वलायन गृह्यसूत्र ४ २ ३-४, वी एम आप्टे, सोशल एण्ड रिलीजियस लाइफ इन द गृह्यसूत्रास, पृ २४०, २५२ आदि।

* तित्तिरजातक (४३८, पृ ५३७) मे वालु के स्तूप का उल्लेख है। स्तूप ईंट आदि से निर्मित किये जाते थे। मृतक की स्मृतिमें जो देवकुल बनाया जाता था उसे लेण कहते थे। म्लेच्छों में मृतक लेण अथवा मृतक गृह बनाने की प्रथा थी, इस तरह के गृह दीव और जोण नामक देशों में बनाये जाते थे (निशीथचूर्णि ३, पृ ३३०, आचारांग चूर्णि, पृ ३७०)।

परिनिव्वाण सुत्त)। जैनों के आदि तीर्थंकर ऋषभदेव का निर्वाण हो जाने पर ऋषभदेव के मृत शरीर पर चन्दन का अनुलेप किया गया, हंस-चित्रित सुन्दर वस्त्र पहनाये गये और उनके शरीर को सर्वालंकारों से विभूषित किया गया। उसके बाद शवको शिबिका में रखकर ले गये और गोशीर्ष चन्दन से निर्मित चिता पर रख दिया। अगुरु, तुरुष्क, मधु और घृत आदि डालकर चिता को प्रज्वलित किया गया। फिर शरीर का मांस और रक्त जल जाने पर जल से चिता को शांत किया गया। तत्पश्चात् उनकी अस्थियों पर चैत्यस्तूप निर्मित किये गये (आवश्यक चूर्णि पृ २२२-४; जम्बुदीप पन्नति) ×

---

मृतकों की पूजा (मडग पूयण) की प्रथा बहुत प्राचीन काल से चली आती है (देखो आवश्यक भाष्य २६, २७ हरिभद्र टीका, पृ १३३, आवश्यक चूर्णि, पृ १५७, २२९ आदि)।

× रामायण (६ ११४ १०१ आदि) में कहा है कि रावण की मृत्यु होने पर सुवर्ण की शिबिका बनाई गई, मृतक को क्षौम वस्त्र पहनाये गये, रंग-बिरंगी पताकायें लगाई गईं और फिर बाजे-गाजे के साथ अर्थी निकाली। दक्षिण की ओर मृतक का मुँह किया गया। आग्नेय दिशा में चिता के पास एक वेदी निर्मित की गई और वहां एक बकरे का वध किया गया। तत्पश्चात् चिता पर खील बखेर कर उसमें आग लगा दी गई। प्रेतवाहन के लिये दूर्वा और जल से मिश्रित तिल भूमि पर रक्खे गये। इसके बाद मृतक को जल तर्पण कर सब नर-नारी अपने घर लौट गये। इसी प्रकार वानर राज वालि के मरने पर अनेक पक्षी और क्रीडा-पर्वत आदि के चित्र निर्मित कर शिबिका को सजाया गया और उसे श्मशान भूमि में ले गये (वही ४ २५. १६ आदि) पाडु का और्ध्व दैहिक कृत्य करते समय शिबिका को अलंकृत कर, छत्र लगा, चामर डुलाते हुए गाजे-बाजे के साथ अर्थी निकाली गई। रत्नों का दान दिया गया। तत्पश्चात् चन्दन, उशीरक आदि सुगंधित द्रव्यों से चिता बनाकर पुरोहित की बनाई हुई विधि के अनुसार दाह कर्म समाप्त हुआ (महाभारत १ १२४; १२६)।

## जैन भिक्षुओं की नीहरण क्रिया

बृहत्कल्पसूत्र (४.२९) भाष्य (भाष्य का समय ईसवी सन् की चौथी शताब्दि) के विष्वग्भवन (जीव और शरीर का पृथक हो जाना, अर्थात् मरण) प्रकरण में जैन भिक्षुओं की नीहरण क्रिया का विस्तार से उल्लेख किया गया है। उक्त सूत्र में कहा है कि यदि कोई भिक्षु रात्रि अथवा विकाल में मरणधर्म को प्राप्त करे तो रोगी की वैयावृत्य करनेवाला भिक्षु मृतक को लेजाकर जीव-जन्तु आदि रहित एकान्त स्थान में रख दे। यदि मृतक के शरीर को वहन करने के लिये किसी गृहस्थ के घर कोई काष्ठ आदि हो तो उसके द्वारा मृतक को वहन करे और फिर काष्ठ को जहां से लिया हो वहीं रख दे।

### व्यंतराधिष्ठित भिक्षु

यदि कोई भिक्षु हाल ही में मरा हो और वायु के कारण उसका शरीर स्तब्ध न हुआ हो तो मृतक के हाथ-पैर फैला दे तथा मुँह और आंख बंद कर दे। उसके हाथ और पैर के अंगूठों को रस्सी से बांधकर मुखवस्त्रिका से मुँह ढक दे। मृतक को यक्षाविष्ट न होने देने के लिये उसकी अक्षत देह में उँगली को बीच में से थोड़ा सा चीर दे। ऐसा करने पर भी यदि कोई व्यन्तर या प्रत्यनीक देवता शरीर में प्रविष्ट हो जाये तो मूत्र (परिणामिनी) को बायें हाथ में लेकर शव को सींचे। यदि शरीराधिष्ठित व्यंतर विकराल रूप प्रदर्शित कर चिल्लाये या अट्टहास करे तो निर्भिक रहकर शव को एकान्त स्थानमें रख दे।

### मरणोत्तर-विधि

भिक्षु के कालधर्म को प्राप्त होने के पश्चात् भूमि को प्रमार्जित करके अव्यवच्छिन्न धारा से सम तृणों का एक संस्तारक तैयार करे। यदि तृण न हों तो चूर्ण, केशर या लेप आदि के द्वारा क (ब्राह्मी लिपि में क निम्न प्रकार से लिखा जाता है+) बनाकर उसके नीचे त (ब्राह्मी लिपिमें ⅄) लिखे ककार के नीचे तकार मिलने से ⅄ पुरुष की आकृति बन जाती है। इस पर मृतक को स्थापित करे। साधु के कालगत होने पर उचित नक्षत्र आदि देखकर दाभ के पुतले बनाये।

